# अमरनाथ

## यात्रा गाईड



*A Pilgrimage to sacred AMARNATH CAVE*

तथा

# अमर कथा

विवरण सहित

रणजीत सिंह

अमीरा कदल श्रीनगर (काश्मीर)

॥ श्री हरि ॥

# श्री अमरनाथ जी

को

## यात्रा गाइड तथा अमर कथा

(सचित्र व नकशा सहित)

लेखक

आचार्य श्री शिवनाथराय जी 'तस्कीन'





11th Edition

प्रकाशक

रणजीतसिंह फोटो डीलर्स

अमीरा कदल श्रीनगर (काशमीर)

पंजाब हौजरी हाउस, २६ लाल चौक, श्रीनगर

मूल्य : दो रुपये

Price Rs. 2

# विषय-सूची

# अमरनाथ गुफा का रहस्य

(विवरण सहित)

## तीर्थ में क्यों जाना चाहिए ?

भगवत प्राप्ति के लिए। भगवान का ज्ञान, काम लोभवर्जित साधुसंग होता है साधु मिलते हैं तीर्थों में।

वलीपलितदेहो वा यौवनेनान्वितोऽपि वा।
ज्ञात्वा मृत्युमनिस्तीर्थं ह रशरणमाव्रजेत् ।।
तत्कीर्तने तच्छ्रवणे वन्दने त य पूजने।
मतिरेव प्रकर्तव्या नान्यत्र वनितादिषु ।।
सर्वं नश्वरमालोक्य क्षणस्थायि सुदु खदम्।
जन्म मृत्यजरातीतं भक्ति वल्लभपच्युतम्।।
स हरिर्ज्ञायते साधुसंगमात् पापवर्जितात्।
येषां कृपातः पुरुषा भवन्त्यसुखवर्जिताः ।।
ते साधवः शान्तरागाः कामलोभविवर्जिताः।
ब्रुवन्ति यम्महाराज तत् संसारनिवर्तकम् ।।
तीर्थेषु लभ्यते साधू रामचन्द्रपरायणाः।
यद्दर्शनं नृणां पापराशिदाहाशुशुक्षणि ।।
तस्मात् तीर्थेषु गन्तव्य नरैः संसारभीरुभिः।
पुण्योदवेषु सततं साधु श्रेणिविराजषु ।।
(पद्मपुराण, पाताल खण्ड १६। १०-१२, २४-१७)

मनुष्य जीवन का प्रधान उद्देश्य और एक मात्र परम लाभ है, भगवत प्राप्ति ! मनुष्य के शरीर में चाहे झुरियाँ पड़ गई हों. सिर के बाल पक गये हों अथवा वह अभी तक युवक अवस्था ही हो पाई है, मृत्यु को कोई टाल नहीं सकता—यों समझ कर (भगवत प्राप्ति के लिए) भगवान के शरण जाना चाहिए तथा भगवान के कीर्तन, श्रवण वन्दन और पूजन में मन लगाना चाहिये। स्त्री पुत्रादि अन्य संसारी वस्तुओं में नहीं। यह सारा प्रपच नाशवान

क्षण भर रहने वाला तथा अत्यन्त दुःख देने वाला है, परन्तु श्री भगवान का जन्म मृत्यु और जीवन से परे हैं (वह नित्य सत्य है) और भक्ति देवी के प्राणवल्लभ तथा अच्युत (सदा अपने सच्चिदानन्द स्वरूप मे स्थिति है) यह विचार कर भगवान का भजन करना उचित है :

उन भगवान का 'उनके स्वरूप, तत्व, गुण लीला, नाम आदि का' ज्ञान होता है पाप रहित साधु संग से—उन साधुओं के सग जिनकी कृपा से मनुष्य दुख से छूट जाते हैं। साधु (वह नहीं है जो केवल नामधारी है और मन में नहीं हैं) साधु वस्तुतः वह है जिनकी .क-परलोक के विषयों में आसक्ति नहीं रह गई जिनके मन काम संकल्प नहीं है तथा जो लोभ से रहित है अर्थात् जो अनासक्त तथा धन और स्त्री से किसी प्रकार का मानसिक सम्पर्क भी नहीं रखते। ऐसे साधु जो उपदेश देते हैं उससे संसार का बन्धन छूट जाता है (भगवत प्राप्ति) हो जाती है। ऐसे भगवान श्री रामचन्द्र जी के भजन में लगे हुए साधु मिलते हैं तीर्थों में इनका दर्शन मनुष्यों की पापराशि जला डालने के लिए अग्नि का काम करता है। इसलिए जो लोग संसार से डरे हुए हैं अर्थात् संसार बन्धन से छूटना चाहते हैं, उनको पवित्र जल वाले तीर्थों में सदा साधु महात्माओं के सहवास से सुशोभित रहना चाहिए, अवश्य जाना चाहिए।



# तीर्थ यात्रा की शास्त्रीय विधि

विरागं जनयेत् पूर्वं कलागादिकुटुम्बके ।
असत्यभूतं तज्जात्वा हरि तु मनसा स्मरेत् ।।
क्रोशमात्र ततो गत्वा राम रामेति च ब्रूवन् ।
तत्र तीर्थादिषु स्नात्वा क्षौरं कुर्याद् विधनावित् ।।
मनुष्याणां च पापा नि तीर्थानि प्रति गच्छताम् ।
केशमाश्रित्य तिष्ठन्ति तस्मात् तद्वपनं चरेत् ।।
ततो दण्डं तु निर्ग्रन्थि कमण्डलुमथाजिनम् ।
विभृयाल्लोभनिर्मुक्तस्तीर्थवेषघरो नर: ।।
विधिना गच्छतां नृणा फलावाप्तिर्विशेषत: ।
तस्मात् सर्वप्रयत्नेन तीर्थयात्राविधि चरेत् ।।
यस्य हस्तौ च पादौ च मनश्चैच सुसंयतम् ।
विद्या तपश्च कीर्तिश्च स तीर्थफलमश्नुते ।।
हरे कृष्ण हरे कृष्ण भक्तवत्सल गोपते ।
शरण भगवन् विष्णो मां पाहि बहुसंसृते ।।
इति ब्रूवन् रसनया मनसा च हरि स्मरन् ।
पादचारो गति कुर्यात् तीर्थं प्रति महोदय: ।।

(पद्मपुराण, पाताल खण्ड १९ । १९-२६)

(तीर्थ यात्रा करने का निश्चय करके) सबसे पहले स्त्री, कुटुम्ब, घर, पदार्थ आदि को असत्य जान कर उनमें जरा भी आसक्ति न रहने दे और मन से श्री भगवान का स्मरण करे । (घर-परिवार धनादि में मन अटका रहेगा तो उन्हीं का स्मरण होगा—तीर्थ यात्रा का उद्देश्य ही याद नहीं रहेगा) तदनन्तर 'राम राम' की रट लगाते हुए तीर्थ यात्रा आरम्भ करें । एक कोस जाने के बाद वहाँ तीर्थ (पवित्र नदी तालाब कुएं आदि में स्नान करके और

करवा ले। यात्रा की विधि जानने के लिए आवश्यक है तीर्थों की ओर जाने वाले मनुष्यों के पाप उनके बालों पर आकर ठहर जाते हैं, अतः उनका मुण्डन करा देना चाहिए। उसके बाद बिना गाँठ का दण्ड अर्थात् मोटी चिकनी बाँस की मजबूत लाठी, कमण्डल और आसन लेकर तीर्थ के उपयोगी वेष धारण करे (पूरी सादगी स्वीकार करे) तथा (धन, मान, बड़ाई, सत्कार पूजा आदि के) लोभ का त्याग कर दें. इस विधि से यात्रा करने वाले मनुष्यों को विशेष रूप से फल की प्राप्ति होती है। इसलिए पुरा प्रयत्न करके तीर्थ यात्रा की विधि का पालन करे। जिनके दोनों हाथ और दोनों पैर तथा मन वश में होते हैं अर्थात् क्रमशः भगवान की सेवा में लगे रहते हैं और जिसमें (अध्यात्मक) विद्या, तपस्या तथा कीर्ति होती है, वह तीर्थ के फल को प्राप्त करता है।

हरे कृष्ण हरे कृष्ण भक्तवत्सल गोपते।
शरण्यं भगवन् विष्णो मां पाहि बहुसंसृते॥

जीभ से इस मंत्र का उच्चारण तथा मन से भगवान का स्मरण करते हुए पैदल ही तीर्थ यात्रा करनी चाहिए, तभी यह मट्टीन अभ्युदय को प्राप्ति कराने वाली होती है।

★

# अमरनाथ दिग्दर्शन

अमरनाथ का परमपावन क्षेत्र कश्मीर में पड़ता है। कश्मीर जाने के लिए सबसे पहले जम्मू जाना पड़ता है। जम्मू (उत्तरी रेलवे) का आखिरी स्टेशन है। देश के प्रत्येक भाग से जम्मू के लिए सीधी गाड़ी मिलती है। जम्मू से बस द्वारा श्री नगर (कश्मीर) जाना पड़ता है। प्रायः प्रत्येक रेलवे स्टेशन से कश्मीर की राजधानी श्रीनगर जाने के लिये तीन महीने की वापसी टिकिट अच्छी रियायत के साथ मिल जाते हैं। इस सम्बन्ध में अपने पास के स्टेशन मास्टर से पता लगा लेना चाहिए : कश्मीर यात्रा का समय है अप्रैल से सितम्बर और अमरनाथ यात्रा जुलाई के आरम्भ से पुरे अगस्त तक किसी समय की जा सकती है।

काश्मीर यात्रा के लिए अन्तिम रेलवे स्टेशन जम्मू मिलता है। यह एक सुन्दर नगर है। आप जाते समय या लौटते समय पठानकोट से तीन तीर्थों की यात्रा कर सकते हैं-१. कांगड़ा, २. कांगड़ा बैजनाथ, ३. ज्वालामुखी। पठानकोट से वैजनाथ पपरौला तक रेलवे लाइन जाती है। इस लाइन पर ५० मील पर ज्वालामुखी रोड स्टेशन हैं। १३ मील दूर पहाड़ी पर ज्वालामुखी मन्दिर है। यह १३ मील पैदल का मार्ग है। इस मन्दिर में पृथ्वी गर्भ से सदा अग्नि शिखा निकलती रहती है। यह ५१ शक्ति पीठों में एक शक्तिपीठ है। ज्वालामुखी रोड से १० मील आगे काँगड़ा मन्दिर स्टेशन है। यहाँ विजयेश्वरी अथवा देवी का मन्दिर है इस लाइन पर २१ मील आगे बैजनाथ पपरौला स्टेशन है। यहाँ श्री वैद्यनाथ शिवलिंग है। कुछ लोग इसी शिवलिंग को द्वादश: ज्योतिर्लिंगों में मानते हैं। यहाँ शिवरात्रि को मेला लगता है। इन तीर्थों की यात्रा करके आप पांचवें दिन जम्मू लौटकर आ सकते हैं।

काश्मीर की यात्रा जम्मू से श्रीनगर जाते समय मार्ग में ही आपको ड्राइवर पहाड़ी पर जाता एक मार्ग दिखाएगा। वह मार्ग वैष्णव देवी को जाता है। आश्विन नवरात्र में वहाँ मेला होता है और तब यात्री भी जाते हैं, किन्तु अत्यन्त वन्य एवं निर्जन मार्ग होने से एक दूसरे समय में वहां की यात्रा कठिन ही है।

श्रीनगर तथा उसके आस-पास अनेक सुन्दर दर्शनीय स्थान हैं। श्रीनगर से लगी हुई एक पहाड़ी पर श्री आद्यशंकराचार्य द्वारा स्थापित शिवलिंग है। इस पर्वत को ही शंकराचार्य कहते हैं। लगभग दो मील कड़ी चढ़ाई के बाद यात्री मन्दिर में पहुँचते हैं पूरा श्रीनगर जैसे मन्दिर के चरणों में पड़ा है और मूर्ति इतनी भव्य है कि चढ़ाई का सब श्रम दर्शन करते ही भूल जाता है। मन्दिर बहुत प्राचीन है, पुरातत्वविदों के मतानुसार भी लगभग दो सहस्त्र वर्ष प्राचीन है।

शंकराचार्य के पर्वत के नीचे शकर का मठ है। कहा जाता है कि यह जगदगुरु शंकराचार्य द्वारा स्थापित है इस स्थान को दुर्गानाग का मन्दिर भी कहते हैं। नगर में शाहहमदन की मस्जिद है, जो देवदार की लकडी से चौकोर बनी

है। यह मस्जिद प्राचीन मस्जिद ध्वज से बनाई गई है। इसके कोने में पानी का एक स्त्रोत है, हिन्दू उस स्थान की पूजा करते हैं और मानते हैं कि वह काली मन्दिर का स्थान है। नगर में चौथे पुल के पास महाश्री का पाँच शिखरों वाला मन्दिर जो अब शमशान भूमि में बदल गया है। नगर के पास हरि नामक एक छोटी पहाड़ी है। बादशाह अकबरा ने उस पर एक परकोटा बनवा दिया है। परकोटे के भीतर एक मन्दिर और गुरुद्वार भी है। वह सैनिक सुरक्षित स्थान है और उसे देखने के लिए श्रीनगर के विजिटर्स ब्यूरो आफिस से अनुमति पत्र ले जाना आवश्यक है इस पहाड़ी के विशाल शिला पर महागणेश की मूर्ति है।

श्रीनगर में दो कलापूर्ण मस्जिदें दर्शनीय हैं—विशेषकर नूरजहां की बनवाई पत्थर की मस्जिद। इनके अतिरिक्त नगर से दूर मुगल उद्यान तो अपने सौंदर्य के लिए विशेष प्रसिद्ध है। यह उद्यान डल के किनारे-किनारे है। रविवार को इन उद्यानों के झरनों पर स्थान-स्थान पर फुहारे चल रहे होते हैं। उस दिन यात्री तथा अधिकांश नागरिक भी इन उद्यानों की सैर को आते हैं और पूरा दिन उधर ही व्यतीत करके लौटते हैं। उद्यानों तक नौका से भी जा सकते हैं और डल झील के किनारे-किनारे सड़क भी जाती है रविवार को मोटर बस भी जाती है। जहां मोटर बस से जा सकते हैं डल झील के किनारे वह मुख्य उद्यान है— शालीमार बाग', 'निशात बाग'। इनके अतिरिक्त नौका से जाकर देखने योग्य है 'नसीम बाग'. शंकराचार्य शिखर के पास ही नेहरू पार्क है जहां झील में स्नान की भी उत्तम सुविधा है।

काश्मीर में दूसरे मन्दिर एवं तीर्थ स्थान हैं—खीर भवानी, अनन्त नाग, और मार्तण्ड मन्दिर तथा दर्शनीय स्थानों में गुलमर्ग, मानसबल तथा पहलगांव मुख्य हैं। कुछ यात्री पहलगाँव से कोलाही ग्लेसियर भी जाते हैं। श्रीनगर के विजिटर्स ब्यूरो से आप मोटर बसों का कार्यक्रम ज्ञात करके उसके अनुसार यात्रा करें तो बहुत से दर्शनीय स्थान मोटर बसों से ही देख लेंगे। जैसे मोटर बस से मानसबल को देखने जाते समय खीर भवानी मन्दिर के दर्शन हो जायेंगे। यहां ज्येष्ठ शुक्ला अष्टमी को मेला लगता है।

श्रीनगर से मोटर बस द्वारा पहलगाँव जाया जा सकता है। इस मार्ग के

मध्य में ही अनन्तनाग है। मार्तण्ड का प्राचीन तीर्थ पर्वत पर है, मार्ग के मटनगांव में सरोवर है और पंडे उसी को मार्तण्ड तीर्थ बतलाते है। वस्तुतः पंडों के ग्राम मटन से २-३ मील दूर श्री नगर मार्ग पर ही एक छोटी-सी पहाड़ी है, जिस पर मार्तण्ड मन्दिर के भग्नांश शेष है। इसी मार्ग पर अवन्ती-पुर नामक प्राचीन नगर में भी दो मन्दिरों के भग्नांश हैं।

पूरा काश्मीर ही दर्शनीय है, किन्तु उसके सभी स्थलों का वर्णन देना यहां शक्य नहीं हैं मूल विषय तो है अमरनाथ यात्रा, इस यात्रा के लिए आपको श्रीनगर से मोटर बस द्वारा पहलगांव जाना पड़ेगा पहलगांव में होटल है जिसमें ठहरने की अच्छी व्यवस्था है। तम्बुओं में भी लोग ठहरते हैं। यहां से अमरनाथ २८ मील है और यह मार्ग पैदल या घोड़े से पार करना पड़ता है।

हिमप्रदेशीय यात्राओं में अमरनाथ की यात्रा सबसे सुगम है और अधिक यात्री भी इस यात्रा में जाते हैं। इस यात्रा के लिए कोई विशेष तैयारी की आवश्यकता नहीं है, ऊनी कपड़े ऊनी मौजे, मकी कैप (सिर ढकने की ऊँची टोपी) गलूबन्द, ऊनी दस्ताने, बक छड़ी, तीन कम्बल, थोड़ी खटाई, सूखे आलूबुखारे, बरसाती टार्च और शक्य हो तो स्टोव। सब ऊनी सामान, छड़ी आदि पहलगांव से भी खरीद सकते हैं। बरसाती न हो तो वह पहलगांव से किराये पर मिल जाती है। भोजन का सामान नहीं भी ले जायें तो आगे भोजन मिलता रहेगा। कुछ जल-पान का सामान साथ ले जाना चाहिए।

यात्रा के लिए पैदल जाना हों तो सामान ढोने को कुली यहां से लेना पड़ता है। सवारी के लिए घोड़े भी निश्चित किराया लेकर लौटने तक मिल जाते हैं। तीन-चार यात्री साथ हो तो सामान ढोने के लिए खच्चर लेना सुविधाजनक होता है।

### यात्रा का समय

अमरनाथ की मुख्य यात्रा तो श्रावणी पूर्णिमा की होती है। आषाढ़ की पूर्णिमा को भी अधिक यात्री जाते हैं, किन्तु इन्हीं तिथियों में यात्रा हो, यह आवश्यक नहीं है। जुलाई के पहले सप्ताह से अगस्त के अन्त तक प्रायः प्र ति-

दिन पहलगांव से यात्री जाते रहते हैं। किसी भी समय इस अवधि में जाया जा सकता है।

## मार्ग

१. पहलगांव से चन्दनवाड़ी

६ मील मार्ग साधारणतः अच्छा है। चन्दनवाड़ी में अच्छे होटल हैं। भोजनादि का सामान ठीक मिल जाता है, लिदर नदी के किनारे-किनारे मार्ग जाता है।

२. शेषनाग (१२, २३० ऊँचाई)

८ मील, यहां डाक बंगला है, किन्तु मेले के दिनों में भीड़ अधिक होती हैं। उस समय तम्बू लगाकर ठहरना पड़ता है। तम्बू पहलगांव से किराये पर ले जाना होता है, मेले के अतिरिक्त दिनों मे तम्बू आवश्यक नहीं। चन्दनवाड़ी से शेषनाग के बीच में पिस्सु घाटी की तीन मील की कड़ी चढ़ाई है। शेषनाग भील का सौन्दर्य अद्भुत है, यहाँ भी एक होटल है।

३. पंचतरणी

८।। मील, शेषनाग से आगे का मार्ग हिमाच्छादित है। इस मार्ग से चलते समय हाथों तथा मुख में वेसलीन लगा लेनी चाहिए। जहां मिचली आवे वहाँ खटाई चूसने से आराम मिलता है।

४. अमरनाथ

३।। मील, अमरनाथ में ठहरने का स्थान नहीं है। यात्री को पंचतरणी में जलपान करके अमरनाथ जाना चाहिए। यहाँ स्नान दर्शन करके शाम तक यात्री पंचतरणी लौट जाते हैं। वहाँ रात्रि विश्राम के लिए धर्मशालाएँ हैं। यात्रा के दिनों में होटल भी रहता है, किन्तु एक दिन के लिए भोजन साथ ले जाना उत्तम है।

नोट—इस यात्रा में पहले दिन यात्री पहलगांव से चलकर रात्रि विश्राम शेषनाग में करते हैं। दूसरे दिन शेषनाग से चलकर अमरनाथ तक चले जाते हैं और वहां से दर्शन करके लौट कर पंचतरणी में यात्री बिश्राम करते हैं। तीसरे दिन पंचतरणी से चलकर प्रायः पहलगांव पहुँच जाते हैं। इस प्रकार यह केवल तीन दिन की यात्रा है।

# अमरनाथ

समुद्र स्तर से १२७२९ फुट की ऊँचाई पर पर्वत में यह लगभग ६० फुट लम्बी २५ से ३० फुट चौड़ी, १५ ऊंची प्राकृतिक गुफा है और उसमें हिम के प्राकृतिक पीठ पर हिमनिर्मित प्राकृतिक शिवलिंग हैं। यह बात सच नहीं है। कि यह शिवलिंग आमावस्या को नहीं रहता और शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा से क्रमशः बनता पूर्णिमा को पूर्ण हो जाता है तथा कृष्ण पक्ष में धीरे-धीरे घटता जाता है। यह बात कैसे फैली कहा नहीं जा सकता। बहुत लोगों ने इसे लिखा भी है। इसे किन्तु पूर्णिमा से भिन्न तिथि में यात्रा करके देख लिया गया है कि ऐसी कोई बात नहीं है। हिमनिर्मित शिवलिंग जाड़ों में स्वतः बनता है और बहुत मन्दगति से क्षीण होता है वह कभी भी पूर्णतः लुप्तः नहीं होता, इतिहास में कभी पूर्ण लुप्त हुआ होगा, इसमें सन्देह ही है। अमरनाथ गुफा में एक गणेश पीठ तथा एक पार्वती पीठ भी हिम से बनता है। पार्वती पीठ ५१ शक्ति पीठों में से हैं। यहाँ सती का कण्ठ गिरा था।

अवश्य ही अमरनाथ से हिमलिंग में एक अदभुत बात है कि वह हिमलिंग तथा लिंगपीठ (हिम चबूतरा) ठोस पक्की बरफ का होता है जबकि गुफा के बाहर मीलों तक सर्वत्र कच्ची बरफ ही मिलती है।

अमरनाथ गुफा से नीचे ही अमरगंगा का प्रवाह है। यात्री उसमें स्नान करके गुफा में जाते हैं। सवारी के घोड़े अधिकतर एक या आधे मील दूर ही रुक जाते हैं। अमरगंगा से लगभग दो फर्लांग चढ़ाई पर जाकर गुफा में जाना पड़ता है। गुफा में मुख्य शिवलिंग को छोड़ कर दो और हिम के छोटे विग्रह बनते हैं। जिन्हें पार्वती तथा गणपति की मूर्तियाँ कहा जाता है। गुफा में जहाँ तहाँ बूँद करके जल टपकता रहता है। कहा जाता है कि गुफा के ऊपर पर्वत पर श्रीराम कुण्ड है और उसी का जल गुफा में टपकता रहता है। गुफा के पास एक स्थान पर सफेद भस्म जैसी मिट्टी निकलती है जिसे यात्री प्रसाद

स्वरूप लाते हैं। गुफा में वन्य कबूतर भी दिखाई देते हैं। उनकी संख्या विभिन्न समयों में विभिन्न देखी गई है।

यदि वर्षा न होती हो, बादल न हो धूप निकली हो तो अमरनाथ गुफा में शीत का कोई अनुभव नहीं होता। प्रत्येक दशा में इस गुफा में यात्री एक अनिर्वचनीय अद्भुत सात्विकता तथा शान्ति का अनुभव करता है। जो उसे अलूप करता रहता है।



बूढ़े अमरनाथ

काश्मीर में पूंछ प्रसिद्ध नगर है। वहां से १४ मील दूर ऊंची पहाड़ियों से घिरा यह मन्दिर है। पूरा मन्दिर एक ही श्वेत पत्थर का बना है। मन्दिर के चारों ओर बावड़ियां हैं। यहाँ अमरनाथ की मूर्ति के नीचे से जल निकला करता है। जो इन बावड़ियों में आता है।

जम्मू से पूंछ के लिए मोटर बसें चलती हैं। कहा जाता है कि यही प्राचीन अमरनाथ स्थान है। पहले लोग यहीं यात्रा करने आते थे। यहीं पुलस्ता नदी है, तट पर महर्षि पुलस्त्य का आश्रम था। दूसरा अमरनाथ तो पीछे प्रसिद्ध हुआ है।

## अमरनाथ की कथा

इस कथा का नाम अमर कथा इसलिए है कि इसके श्रवण करने से शिव-धाम की प्राप्ति होती है। यह वह परम पवित्र कथा है जिसके सुनने से सुनने वालों को अमरपद की प्राप्ति होती है। तथा वह अमर हो जाते हैं। यह कथा श्री शंकर भगवान ने इसी गुफा में (श्री अमरनाथ जी की गुफा में) भगवती पार्वती जी को सुनाई थी। इस कथा को सुनकर ही श्री शुकदेवजी अमर हो गये थे। जब भगवान श्री शंकर यह कथा भगवती पार्वती को सुना रहे थे तो वहां एक तोते का बच्चा भी इस परम पवित्र कथा को सुन रहा था और इसे सुनकर फिर उस तोते के बच्चे ने श्री शुकदेव स्वरूप को पाया था। 'शुक' संस्कृत में तोते को कहते हैं और इसी कारण बाद में फिर मुनि 'शुकदेव, के नाम से संसार में प्रसिद्ध हुए। यह कथा भगवती पार्वती तथा भगवान शंकर का संवाद है। यह परम-पवित्र कथा लोक व परलोक का सुख देने वाली हैं। शंकर भगवान और जगतमाता के इस सम्वाद का वर्णन भृगु सहिता, नीलमत पुराण, तीर्थ संग्रह आदि ग्रन्थों में पाया जाता है। हम यहाँ पर आपके सम्मुख यह परम पवित्र कथा विस्तार पूर्वक रखेंगे।

देव ऋषि नारद का कैलाश पर्वत पर आना और श्री पार्वतीजी से पूछना कि भगवान शंकर के गले में रुण्डमाला क्यों है ?

एक बार देव ऋषि नारद कैलाश पर्वत पर भगवान श्री शंकर के स्थान पर दर्शनार्थ पधारे। भगवान श्री शंकर उस समय वन विहार के लिए गये हुए थे और भगवती पार्वती यहाँ पर विराजमान थीं। श्री पार्वतीजी ने देव ऋषि नारद को प्रणाम किया और सादर आसन दिया। और बोलीं— 'देव ऋषि ! आपने यहाँ पधार कर हम पर बड़ी कृपा की अपने आने का कारण कहिए।'

देव ऋषि नारद बोला—"देवी ! मेरा एक प्रश्न है उसका उत्तर चाहता हूँ।"

श्री पार्वतीजी ने कहा—"कहिए ?"

नारद बोले—"देवी ! मुझे इस बात का बड़ा आश्चर्य है भगवान श्री शंकर जोकि हम दोनों से बड़े हैं। उनके गले में रुण्ड माला क्यों है ?

श्री पार्वतीजी बोली—'इसका कारण मैं नहीं जानती।

नारद जी ने कहा—"आप यथा समय इसका कारण भगवान श्री शंकर से पूछियेगा।'

इतना कहकर देव ऋषि नारद वहां से चले गये और उनके जाने के थोड़ी देर बाद भगवान श्री शंकर आ गये और उनके आने पर भगवती पार्वती ने वही प्रश्न उनसे किया।

भगवान श्री शंकर बोले—'हे पार्वती ! तुम यह प्रश्न न पूछो।''

लेकिन श्री पार्वतजी ने भगवान श्री शंकर की बात नहीं मानी और उनके रुण्डमाला धारण करने के लिए हठ करने लगीं। इस पर भगवान श्री शंकर ने कहा—"पार्वती ! जितने मुण्ड तुमको इस मुण्डमाला में दिखाई दे रहे हैं यह तुम्हारे ही सिर है यानी जितने जन्म अब तक धारण किए हैं उतने ही मुण्ड मैंने धारण किए हैं।''

इस पर पार्वती जी ने प्रश्न किया—'प्रभो ! मेरी तो मृत्यु होती है और आपकी नहीं होती इसका कारण क्या है ?

भगवान श्री शंकर बोले—"यह सब अमर कथा के कारण है ?"

पार्वती बोली—"तो फिर मुझे भी यह अमर कथा सुना दीजिए ना।'

इस पर श्री शंकर जी ने आसन लगाया और कालाग्नि रुद्र नामक एक गण प्रकट किया और उसे आज्ञा दी—"चहुँ ओर एक ऐसी अग्नि प्रगट करो जिसमें कि जलकर समस्त जीवधारी मर जावें।''

## श्री शुकदेव का जन्म की कथा

भगवान शंकर की आज्ञा पाकर कालाग्नि ने ऐसा ही किया और अदृश्य हो गया। जिस आसन पर भगवान श्री शंकर बैठे थे उसके नीचे एक तोते का अण्डा पहिले से ही था जो कि कलाग्नि को दिखाई नहीं दिया। इसके पश्चात् भगवान श्री शंकर नेत्र मूंद कर, एकाग्रचित हो पार्वती जी को अमर कथा सुनाने के साथ ही उस अण्डे में से जीव प्रकट हुआ। श्री पार्वतीजी तब तक हुँकारा देते-देते सो चुकी थी। अब उसके स्थान पर तोता हुंकारा देने लगा। जब भगवान शंकर अमर कथा समाप्त कर चुके तो श्री पार्वतीजी की आंखें

श्री खुलीं भगवान श्री शंकर ने उनसे पूछा कि क्या उन्होंने अमर कथा सुनी है। श्री पार्वती ने उत्तर दिया कि अमर कथा नहीं सुनी। इस पर भगवान श्री शंकर ने पूछा—"तब हुंकारा कौन देता था?"

पार्वती जी बोली—'मुझे नहीं मालूम।'

तब भगवान श्री शंकर ने इधर-उधर देखा तो उनको एक तोता दिखाई दिया जो कि उनके देखते ही देखते उड़ गया। भगवान शंकर उठकर पीछे दौड़े। वह तोता उड़ता-उड़ता तीनों लोकों में गया लेकिन उसको कहीं जगह नहीं मिली। श्री व्यास देव की पत्नी अपने घर के द्वार पर बैठी जम्हाई ले रही थी, बस तोता उनके पेट में चला गया। भगवान श्री शंकर ने कहा—'व्यास जी मेरा चोर आपके घर में है।'

महर्षि व्यास बोले 'प्रभो! हमारे घर में तो कोई नहीं है।'

भगवान श्री शंकर के कहने पर महर्षि व्यास जी ने अपनी पत्नी से पूछा उसने उत्तर दिया-"ऐसा जान पड़ता है जैसे कि मेरे पेट में कोई पक्षी गया है।

महर्षि व्यास जी ने यह बात भगवान श्री शंकर से कही और साथ ही कहा—'आपकी जैसी इच्छा हो वैसा कर सकते हैं। लेकिन यह तो आप जानते ही हैं कि स्त्री को मारना पाप है।'

श्री वेद व्यास की यह बात सुनकर श्री शंकर लौट गये। वह तोता कई वर्षों तक ऋषि पत्नी के पेट में रहा। लेकिन जब ऋषि पत्नी के पेट का कष्ट अधिक बढ़ता गया तो श्री वेद व्यास जी ब्रह्माजी और उसके पश्चात श्री विष्णु के पास गये। फिर तीनों मिलकर भगवान श्री शंकर के पास गये। इसके पश्चात चारों श्री वेदव्यासजी के स्थान पर आए और पक्षी की स्तुति करने लगे। पक्षी जो, भगवान श्री शंकर जी से अमर कथा सुनकर चारों वेदों तथा अठारहों पुराण का ज्ञानी हो गया था, कहने लगा—"जब तक जगत निर्मोही नहीं होगा, तब तक मैं मां के पेट से बाहर नहीं निकलूंगा।' इस पर भगवान विष्णु ने अपनी माया से जगत को निर्मोही कर दिया। इस पर वह तोता बालक रूप होकर मां के पेट से बाहर आ गया और उसका नाम शुकदेव हुआ। श्री शुकदेव अपने जन्म के साथ ही सबको प्रणाम करके जंगल की ओर चल दिये : और फिर भगवान विष्णु ने अपनी माया हटा दी और जगत पुन:

मोहयुक्त हो गया। इस पर श्री वेदव्यास जी अपने पुत्र के लिए व्याकुल होकर श्री शुकदेवजी के पीछे जंगल में दौड़े और उनके पास पहुँचकर उनसे घर चलने के लिए कहा। श्री शुकदेव जी ने कहा—"जगत निर्मोही है। यहाँ न कोई किसी का पुत्र है और न कोई किसी का पिता।"

श्री वेदव्यास जी बोले—'अब ऐसा नहीं है।'

श्री शुकदेवजी ने ध्यान लगा कर देखा तो मालूम हुआ कि भगवान श्री विष्णु ने मेरे साथ छल किया है। इस पर उन्होंने श्री वेदव्यासजी से कहा—

जब तक मैं गुरु धारण नहीं कर लूंगा, वापिस घर नहीं जाऊंगा और गुरु धारण करने के बाद मैं घर आकर आपकी सेवा करूंगा।'

## श्रीशुकदेव का महाराज जनक को गुरु धारण करना

शुकदेव जी फिर इस संसार में गुरु की खोज में इधर-उधर घूमने लगे। मगर अपने से बढ़कर ज्ञानी उनको कहीं पर नहीं मिला। इस पर वह श्री वेदव्यासजी की आज्ञा से महाराज जनक के पास गये। लेकिन महाराज जनक के पास कर्म, स्त्री व राजपाट के कारण उनको ग्लानि हुई। लेकिन राजा जनक ने जब उनका यह हाल देखा तो अपनी माया से उन्होंने सारे नगर को भस्म कर डाला, राजभवन भी भस्म होने लगा, लेकिन राजभवन के जलने से महाराज जनक और पत्नी का चित्त ग्लायमान नहीं हुआ। किन्तु श्री शुक देव जी का चित्त व्याकुल होने लगा। शुकदेव जी को अमर कथा के सुनने तथा अपने अमर हो जाने का अभिमान था उनकी व्याकुलता को देखकर महाराज जनक बोले—"आप क्यों घबरा रहे हैं आप तो अमर हैं। लेकिन हमारा शरीर अवश्य जलेगा इस पर भी जब श्री शुकदेव जी की व्याकुलता दूर न हुई तो महाराज जनक ने अपनी माया से अग्नि पुन: शान्त कर दी और प्रत्येक वस्तु पूर्ववत् हो गई। यह देख कर श्री शुकदेव जी ने महाराज जनक को अपना गुरु बना लिया और उनसे उपदेश लिया।

इसके बाद श्री शुकदेव की नैमिषार गये वहां पर ऋषियों महर्षियों ने उनका बड़ा आदर-सत्कार किया। ऋषियों-महर्षियों ने आपसे अमर कथा सुनाने के लिए प्रार्थना की। श्री शुकदेव जी बोले इस कथा के सुनने वाले

अमर हो जाते हैं। इसके पश्चात उन्होंने कथा सुनानी आरम्भ की। कथा के आरम्भ के साथ ही कैलाश क्षीरसागर और ब्रह्मलोक हिलने लगे,, ब्रह्मा, विष्णु, शिव तथा समस्त देवता उस स्थान पर पहुँचे जहां पर अमर कथा हो रही थी। भगवान शंकर को स्मरण हुआ कि यदि इस कथा के सुनने वाले अमर हो गये तो पृथ्वी का संचालन बन्द हो जायेगा और फिर देवताओं की प्रतिष्ठा में अन्तर आ जायेगा इसलिए भगवान श्री शंकर क्रोध में भर आये और श्राप दिया कि जो इस कथा को सुनेगा वह अमर नहीं होगा, हां वह शिव लोक अवश्य प्राप्त करेगा।'

●

# कथा

श्री पार्वती जी ने कहा—

आधुना श्रोतुमिच्छामि यात्राममरनाथजाम।
यां श्रुत्वा मुच्यते जन्तुर्जन्मान्तरकृतैरवैः॥
पुनश्च रसलिङ्गस्य माहात्म्य वक्तुमर्हसि।
अङ्ग भूतानि तीर्थानि यान्यत्र जगदीश्वर॥
तत्पूजा तद्विधिश्चैव वनस्व दयया प्रभो!
यात्रामकृत्वा देवस्य यो लिग पश्यति प्रभो॥
स का गति प्रयातीह वद शीघ्र दयानिधे।

प्रभो! मैं अमरनाथ की यात्रा की महिमा सुनना चाहती हूँ, जिसके सुनने से जन्म जन्मान्तर के पाप-ताप मिट जाते हैं। जगत स्वामिन्! आप श्री अमरनाथ जी के लिंग का महात्म्य तथा मार्ग के तीर्थों का वर्णन किजिए श्री अमरनाथ की यात्रा तथा पूजन की विधि भी कहें और यह भी बतायें कि जो शास्त्रोक्त यात्रा को त्यागकर केवल लिंग के ही दर्शन करता है वह किस गति को प्राप्त होता है।

भगवान श्री शंकर ने कहा—

यात्रामम्रमरनाथस्य कृत्वा शुद्धिमवाप्नुयात् ।।
बाह्याभ्यन्तरशुद्धस्तु रसलिंगस्य दर्शने ।
चतुर्वर्गफलादानम् क्षमो भवति पुरुषः ।।
यात्रान्तः प्राप्यतीर्थौघमनासेव्यतु यो नरा ।
वैयात्यमरक्षेत्रेऽपि तस्य यात्राऽफला भवेत ।।

मनुष्य श्री अमरनाथ जी की यात्रा करके शुद्धि को प्राप्त करता है तथा शिवलिंग के दर्शनों से भीतर बाहर से शुद्ध होकर धर्म, अर्थ, काम बचन तथा मोक्ष को प्राप्त करने में समर्थ हो जाता है वह मनुष्य जो कि मार्ग के तीर्थों पर यथाविधि स्नान दान इत्यादि न करके सीधा गुफा ही में पहुंच जाता है उसकी यात्रा निष्फल समझो ।

ऊर्ध्वाधोगमनाद्देवि ! द्विधा यात्रा प्रदर्शिता ।
ऊर्ध्वयात्रा मुमुक्षूणां प्राणामेन योगिनाम ।।
अपानप्राणयोरैक्ये राजमार्गेण वै गते ।
ब्रह्मद्वारविलीनेऽत्र मुक्तिर्भवति निश्चता ।।
यथेष्टकामदा यात्रा द्विधा सेव्या फलेप्सुभिः ।
बाह्या घोयात्रया पाप-क्षये शुद्धः पुमान्यदा ।।
अधिकारी भवेत् सद्यः 'हठराजादियोगतः ।
तीर्थेऽमरकथां श्रुत्वा शिवप्रोक्तां मनीषितः ।।
तदुक्तमार्गगो यः स्यादमरो निश्चित भवेत् ।
तत्रादौ संप्रवक्ष्यामि अधोयात्रञ्च पुण्यदानम ।।

भगवान शंकर बोले—

"हे देवी ! दो प्रकार की ऊपर तथा नीचे की यात्रा है । ऊर्ध्व (ऊपर) की यात्रा मोक्ष चाहने वाले योगियों को प्राणायाम द्वारा होती है । प्राण तथा अपान वायु के एक होने पर योग मार्ग दशम द्वार अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र में प्राणों को लीन करने से निश्चय ही मोक्ष की प्रगति होती है वह दोनों प्रकार की यात्रा धर्म-अर्थ काम तथा मोक्ष के इच्छुकों को करनी चाहिए अधो

(निचली) यात्रा यानी पैदल यात्रा से मनुष्यों के सम्पूर्ण पाप दूर होकर उसका चित्त निर्मल हो जाता है। और इसी तरह हठ योग यथा राज योग से तथा तीर्थ पर किसी अच्छे विद्वान पंडित द्वारा अमर कथा सुनने से पुरुष ज्ञान का अधिकार हो जाता है। इस तरह कहे गये के अनुसार यात्रा करने वाले मनुष्य मुक्ति को प्राप्त करते हैं। अतः पुण्य देने वाली आगे यात्रा का वर्णन किया जाता है।

श्रीपुरे गणप नत्वा संकल्पयैव ससार्थकः।
सांप्रदायिकरीत्या वै चतुष्कादौ शिवं भजन्॥
निर्गत्य नगरादादौ तीर्थे षोडशसंज्ञके।
स्नात्वा शिवपुरं गच्छेद्दुषपृश्य ततः परम्॥

श्रीनगर में विघ्नों का नाश करने वाले श्री गणेश जी की पूजा करके रीत के अनुसार भगवान श्री शंकर का स्मरण करता हुआ, नगर से बाहर निकल कर षोडश तीर्थ पर स्थान तथा आचमन करके शिवपुरी की ओर बढ़े।

पुण्ये गंगाम्भसि स्नात्वा पद द्रष्टौ प्रणतः प्रिये।
तत्राचर्येन्महादेवं तर्पयेद्भोजयेत्तथा॥
देवनृषीन द्विजान्हेमगोवस्त्रान्न विसर्जयेत्।
ततः पद्मपुरे सिद्धक्षेत्रे स्नात्वाऽग्रतो व्रजेत्॥
वाग्शि रुद्र गङ्गाख्ये स्नात्वा दत्वा व्रजेत्ततः
युवत्यां तत्र मिष्टोदे स्नात्वाऽथावन्तिकां श्रयेत्॥

प्रिय ! वहां गंगाजी का दर्शन और प्रणाम करके भगवान श्री शंकर का पूजन देवता और ऋषियों का तर्पण वा ब्राह्मणों को भोजन करवायें। सोना, अन्न, वस्त्र आदि दान देकर विसर्जन करें। फिर पद्मपुर में जो सिद्धों का क्षेत्र है वहां पर स्नान करके और दान देकर युवती तथा मिष्टो (मिठवन्य) तीर्थों पर स्नान करके अवन्तीपुर (वांतीपुर), को चलें।

तत्रस्नात्वा सिद्धक्षेत्र महानागं समाश्रयेत्।
हरिद्राख्यं गणपतिं नत्वा विघ्नेश्वरार्चनम्॥

कृत्वा देवानृषीन पितृंस्तर्पयेद्विधिवन्नरः ।
हव्यकव्यादिभिः सर्वे विघ्नाः पापनि च प्रिये ।।
तत्क्षणान्नाशमायान्ति गणनाथप्रसादतः ।
बलिहारे ततो पायात् क्षेत्रे स्नात्वा व्रजेत्ततः ।।

वहां साधु महात्माओं के क्षेत्र में स्नान करके बहन्वाग (मिहरनाग) जाकर हरी पांरा गांव में हरिदाख्य गणपति विघ्नों के नाश करने वाले श्री गणेश जी का पूजन करे और देवताओं तथा ऋषियों का तर्पण करें। देवताओं तथा पित्रों का तर्पण करने से तथा दान करने से श्री गणेश की कृपा से मनुष्य के समस्त विघ्न तथा पाप नष्ट हो जाते हैं। इसके बाद बलिहार क्षेत्र (बहियार ग्राम) में स्नान करके आगे बढ़े।

ज्येष्ठाषाढं महादेवं पूजयेद्गणनायकम् ।
नागाश्रमे हस्तिकर्णे नत्वोपस्पृश्य च व्रजेत् ।।
स्नात्वोपस्पृश्य वा वारि तदीयं त्रिमलापहम् ।
ततो गच्छेच्चक्रतीर्थे स्नात्वा देवर्षितर्पणम् ।।
तत्र कृत्वाहेममयं चक्रं दद्याद् द्विजन्मने ।
हुत्वा जप्त्वा च विधिवद् व्रजेदेवकतीर्थकम् ।।

नागाश्रम (बागहांन) में जिसको, कि हस्तिकर्ण कहते हैं, संगम के समीप जाकर ज्येष्ठाषाढ़ नामक गणस्वामी भगवान श्री सदाशिव का पूजन करके आगे चलें। तीनों तापों तथा मलों का नाश करने वाले तीर्थ जल मे स्नान या आचमन करके चक्र नामक तीथ (चक्रधर) पर जाकर स्नान करके देवताओं तथा ऋषियों का तर्पण करें और सोने का चक्र बना कर ब्राह्मण को दान देवें। फिर विधिवत् हवन तथा जप करके देवें। फिर विधिवत् हवन तथा जप करके देवक तीर्थ (देवकयार) की ओर चलें।

तत्र स्नात्वा हरिश्चन्द्रं तीर्थपुण्यं समाश्रयेत् ।
तत्र स्नात्वार्चयेद्देवं महादेवं वृषध्वजम ।।
देवानृषीन पितृश्चैव तर्पयेद्धव्यकव्यकैः ।
गां हिरण्यंतिलानवस्त्रं भक्ष्यंभोज्यं च शक्तितः ।।

दद्यांत्पात्रेषु ब्रह्माण्डं तर्पितं तेन सम्भवेत् ।
ततो भुक्त्वा च देवेशि तीर्थं नत्वा सुरेश्वरि ॥
तत्र लम्बोदरी वारि स्नानं कुर्य्यादतन्द्रितः ।
स्थलवाटं ततो गच्छेत्तत्रस्नात्वामृस्तुती ॥
ततो व्रजेत सूर्यस्य गुहावटं सुरेश्वरी ।
सूर्याश्रमे सूर्यगगामवगाह्य समर्चयते ॥

और फिर वहां स्नान करके हरिश्चन्द्र तीर्थ (विजय बिहार, बीज बिहारा पहुँच कर स्नान करें तथा वृषभ ध्वज महादेवजी का पूजन कर हव्य कव्य आदि से देवताओं और ऋषियों का तर्पण करें। गऊ सवर्ण, तिल और भोजन यथा शक्ति सत्पात्र ब्राह्मण को दान देवें। ऐसा करने से मनुष्य को ब्राह्मण को तृप्त करने के फल की प्राप्ति होती है। हे देवी ! इसके पश्चात भोजन करे और तीर्थ को नमस्कार करके आगे चले और लम्बोदरी नदी पर आलस्य रहित होकर स्नान करके थुजवार ग्राम से भगवान श्री सदाशिव के दर्शन करें। इसके बाद सूर्य क्षेत्र (मार्तण्ड भवन—मटन) में सूर्य कुण्ड (सूर्य गंगा) में स्नान करके भगवान भास्कर का दर्शन करें।

### श्री सूर्यनारायण का पूजन

भुक्ति मुक्तप्रदं सूर्यं गामश्वं कनकं तथा ।
अन्नानि वसनीयानि द्विजेभ्यः प्रतिपादयेत ॥
सूर्यक्षेत्रन्तु पितृणां दुखितानां स्वकर्मतः ।
तेषामुद्धारणार्थाय प्रार्थितं मुनिभिः सुरैः ॥
तत्र कुर्य्यात पितृमुक्तिं पिण्डैदानादिभिः प्रिये ।
कुडद्वयं समालोक्य मत्स्यरूपानसुरानपि ॥
अन्नैर्नानाविधैभक्तया स्नात्वा तृप्तान् विधाय तान् ।
श्राद्धं पश्चिमवाहिन्यां तत्र कुर्य्याद्धि मानवः ॥

श्री सूर्यनारायण के दर्शन करके तथा उनका पूजन करें। भगवान श्री सूर्यनारायण का पूजन संसार के समस्त भोगों तथा मुक्ति को देने वाला है। यात्रियों को सूर्य क्षेत्र में अन्न वस्त्र आदि का दान ब्राह्मणों को देना चाहिए यह सूर्य क्षेत्र (मटन) तीर्थ अपने कर्मो से दुखी हुए पितरों के उद्धार के लिए

उत्तम है ऐसा देवताओं का ऋषियों महर्षियों का मत है। हे देवी ! यहां पर पिण्डदान आदि से पितरों का उद्धार करें। दोनों कुन्डों का दर्शन करें और फिर उनमें मत्स्य रूप देवताओं का दर्शन कर और फिर उनको नाना मन्त्रों से तृप्त करें। पश्चिम दाहिनी गंगा में स्नान करके पितरों के उद्धार के लिए श्राद्ध करें।

ततः सत्कारमासाद्यः स्नात्वा तत्तीर्थं वारिणि।
सम्पूज्य चात्र गणरा व्रजेद्भद्राश्रमं ततः ॥
हयशीर्षाश्रमे पुण्ये तथा श्वतरनागजे।
सौरगङ्गा जले स्नात्वा कृतनित्य क्रियाद्विजाः ॥
गच्छेत्सरलके ग्रामे जलेऽनन्तस्यापावने।
तत्र स्नात्वः ततो गच्छेत् बालकल्यायन परम् ॥

इसके बाद सत्कार (साकरस)स्थान में पहुँचे स्नान करें और श्री गणेश जी का पूजन करें और फिर भद्राश्रम में जायें। फिर परम पवित्र हयशीर्ष (सिलगाम) आश्रम में तथा स्वश्वतर क्षेत्र में और गंगाजल में स्नान करके संध्या बंदन आदि नित्य क्रिया करें।

(सरलक सलर) ग्राम में पहुँच कर पवित्र अनन्त नाग तालाब के जल में स्नान कर उत्तम बालखिल्य आश्रम (ख्यिलन) को जाना चाहिए।

**बाल खिल्य तीर्थ का महात्म्य**

शृणु देवि प्रवक्ष्यामि माहात्म्यं पापनाशनम्।
बालखिल्यायनस्यैव चित्तशुद्धकरं परम् ॥
पुरामहर्षयः सिद्धाः बालखिल्याभिधाः शिवे।
सुदुष्करं तपश्चेरुः नियमेनोर्ध्वरेतसः ॥

हे देवी ! अब मैं पाप ताप को हरने वाले तथा चित्त को शुद्ध करने वाले बालखिल्य तीर्थ का महात्म्य कहता हूँ। ध्यानपूर्वक सुनो। पूर्वकाल में बालखिल्य नामक महर्षियों ने घोर तप किया।

उवाच तां तदा विष्णुमर्घगम्भीरया गिरा।
तपसानेन तुष्टोऽस्मि दरयध्वं वरं शुभम् ॥

श्रुत्वा तेषां वचः सौम्यमानन्दाश्रु परिलुप्तः ।
दृष्टि पदोः समाधाय गंगा समुदचालयत् ॥

फिर भगवान श्री विष्णु ने मेघ सदृश गंभीर वाणी से कहा 'मैं तुम्हारे तह से अत्यधिक प्रसन्न हूँ अतः तुम वर मांगो ।

ऋषियों की प्रार्थना सुनकर भगवान श्री विष्णु ने अपने चरणों से धरती को छूकर वहां से गंगा को प्रकट किया ।

आभूतसंप्लवं यावत्तावत्परमपावनम् ।
बालखिल्याभिधं तीर्थं भविष्यन्ति न संशयः ॥
म्रियते धूतपापः सन् स्वर्गलोके महीयते ।
खिल्याने महापुण्ये विष्णोस्तीर्थेह्यनुत्तमे ॥

और उसके साथ ही साथ उन लोगों को यह वरदान भी दिया प्रलय पर्यन्त बालखिल्य तीर्थ लोगों को पवित्र करता रहेगा । पवित्र और पुण्य खिल्यायन तीर्थ पर मनुष्य स्नान, दान तथा जप पूजा करें तो उसे स्वर्ग की प्राप्ति होती है ।

तत्र नारायणं देवमर्चयेच्च जगद्गुरुम् ।
अनन्तभोगमोक्षेष्ट साधनं विश्वव्यापिनम् ॥
स्नात्वा तत्क्षेत्रपुण्योवै दानं दत्वा स्वशक्तितः ।
महावने भीमरूपं विघ्नेशं समुपाश्रयेत् ॥

उस बालखिल्य तीर्थ पर जगद्गुरु सर्वव्यापी नारायण का पूजन करें जो कि नाना प्रकार के भोगों तथा मोक्ष के प्रदान करने वाले हैं । तीर्थ पर स्नान और यथा शक्ति दान देकर महावन (गणेशबल) (गणेशबल पहलगाम में है) में श्री गणेशजी का पूजन करें ।

नत्वा हुत्वा च विधिवन्मोदकैः पायसैस्तथा ।
बलि निवेदयेद्भक्तया श्री गणेशाय सुन्दरि ! ॥

हे सुन्दरी! श्री गणेशजी को नमस्कार करके लड्डुओं तथा क्षीर का भोग लगावे ।

## मामलेश्वर तीर्थ की उत्पत्ति की कथा

प्रशान्तपापविघ्नोऽथं क्षेत्रं मामेश्वरम व्रजेत् ।
दृष्टवा मामेश्वरं लिगं स्नात्वा मामेशवारिणि ।।
तत्क्षणान्मुच्यते साध्वि रोगेभ्य: पाप सञ्चयात् ।
हुत्वा दत्वा च विधिवत् ब्राह्मणान् भोजयेत्ततः ।।

पाप तथा विघ्नों से रहित होकर मामेश्वर (मामलेश्वर) क्षेत्र को जावे हे साध्वी ? मामलेश्वर भगवान के दर्शन या तीर्थ जल में स्नान करके मनुष्य रोगों तथा पापों से छूट जाता है। यहां पर स्नान करने के पश्चात मनुष्य दान करे तथा ब्राह्मणों को भोजन करवायें।



मामलेश्वर तीर्थ की उत्पत्ति के सम्बन्ध में कथा सुनो—

एक समय भगवान श्री सदाशिव श्री गणेश जी का दोनों ड्योढियों का द्वारपाल बनाकर आप स्थलबाद को चले गये थे। वहां पर थोड़ी देर ठहर कर खिल्यायन से ऊपर दण्डक मुनि के आश्रम जाकर विश्राम करने लगे। वहां देवता आये। भगवान सदाशिव ने कहा—"आगे मत बढ़िये।" इस शब्द को सुनकर गणेश जी पाताल देश से आए और उन्होंने भी यही शब्द कहे और इस शब्द से फिर देवता भगवान श्री सदाशिव मे लीन हो गए अतः फिर

यह ग्राम 'मामल' के नाम से प्रसिद्ध हुआ। भगवान श्री सदाशिव ने श्री गणेश जी से कहा "तुम मामल" शब्द सुनकर पाताल से यहाँ आये हो अतः दीर्घकाल तक यहाँ ठहरो और समस्त विघ्नों को दूर करो।'

यः कश्चिन्मानवो लोके अत्र त्वां पूजयिष्यति ।
सर्वान् विघ्नान विनिर्जित्य सिद्धि समधिच्छति ।।
इति दत्वा वरां देवो गणेशाय स्वयं शिवः : ।
पुण्येवै दन्डकारण्ये लीनो मामेश्वरः प्रभुः ।।

जो मनुष्य यहां पर तुम्हारा पूजन करेंगे वह परम सिद्धि को प्राप्त करेंगे। यह वरदान श्री सदाशिव जो श्री गणेश जी को देकर दण्डकारण्य में अन्तंध्यान हो गए।

दृष्टवा मानेश्वरं लिगं पुण्ये मामलके नरः ।
पूजयित्वा गणपतिम श्वमेधफलं लभेत् ।।
सर्वान्कामानवाप्नोति पशुपुत्रधनानि च ।
यात्रा साफल्यमाप्नोति गणेशस्य प्रसादतः ।।

मनुष्य को पवित्र मामलक (ग्राम) में मामेश्वर का दर्शन करने और श्री गणेश जी का पूजन करने से अश्वमेध का फल मिलता है। श्री गणेश जी की कृपा से मनुष्य की सम्पूर्ण कामनाएं पूर्ण होकर उसे पशु पुत्र तथा धन की प्राप्ति होती है और उसकी यात्रा भी सफल हो जाती है।

### भृगुपति तीर्थ

ततो व्रजेद्भृगुशतेः क्षेत्र सर्वमलापहम् ।
स्नात्वा दत्वा च विधिवत्तत्र सम्पूजयेद्धरिम् ।।

इसके पश्चात समस्त पापों को मिटाने वाले भृगुपति तीर्थ जाकर वहाँ विधिवत स्नान तथा दान करके भगवान श्री हरि का पूजन करें।

नोट—भृगुपति तीर्थ (पहलगांव में डाक बंगला के समीप है)

भृगुजी ने परिशीलन वन में दीर्घकाल तक बड़ा भारी तप किया था। ऐसा कठिन तप जो कि देवता भी न कर सकते थे। इसी बीच में भगवान श्री विष्णु देवताओं के साथ महर्षि भृगुजी के दर्शनों के लिए आये। भृगुजी ने

